

# ।। श्रीमत्प्रभुचरणकृताः ।।
# ।। स्तोत्रविज्ञप्तयः ।।

॥ श्रीमत्प्रभुचरणकृताः॥

॥ स्तोत्रविज्ञप्तयः ॥

**प्रकाशक :** श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविठ्ठलेशप्रभुचरणाश्रम ट्रस्ट,
वैभव को-ओपरेटिव्ह सोसायटी,
पूना-बेंगलोर रोड, कोल्हापुर,
महाराष्ट्र.

**संकलनकार :** गोस्वामी श्याम मनोहर

**प्रथमसंस्करण :** वि.सं.२०७२.

**प्रति :** ५००

**निःशुल्कवितरणार्थ**

**मुद्रक :**
शैलेश प्रिन्ट्र्स्,
१४, चुनावाला इन्डस्ट्रिअल् एस्टेट्,
कोंडिविटा, अंधेरी (पूर्व),
मुंबई : ४०० ०५९.

## प्राक्कथन

गोस्वामी श्रीविठ्ठलनाथ प्रभुचरणकी पंचशतीके महोत्सव मनानेको जो ग्रन्थ प्रकाशित हुवे उनमें सर्वप्रथम गोपालदासकृत वल्लभाख्यान, पश्चात् प्रभुचरणद्वारा निर्मित भगवत्सेवांगभूत साहित्य; और, अब प्रभुचरणकृत स्तुति विज्ञप्ति साहित्यका प्रकाशन सचमुचमें उनकी अतिशय कृपाका ही अनुभाव है.

कुछ ग्लानि और कुछ उद्वेग, जीवस्वभाववश, इस बातका भी है कि श्रीमदाचार्यचरणद्वारा निर्मित ग्रन्थोंके व्याख्यासहित प्रकाशनकी ग्रन्थमालामें अभी भी सुबोधिनीके प्रथम द्वितीय तृतीय और एकादश स्कन्धोंकी सुबोधिनी प्रकाशित नहीं हो पायी है. इसी तरह श्रीपुरुषोत्तमजीकी अवतारवादावलीके अन्तर्गत आद्य वादचतुष्टयी भी; और, प्रभुचरणके द्वारा लिखित पत्रोंका तथा भक्तिहेतुनिर्णय और भक्तिहंस आदि अन्य भी कतिपय ग्रन्थोंका प्रकाशन उपलब्धानुपलब्ध साहित्यके साथ प्रकाशनमें विलम्ब हो रहा है. वह विलम्ब जो न होता तो जीवन्मुक्त होनेकी अनुभूति मुझे हो जाती! इस विलम्बमें प्रमुख हेतु तो स्वयं मेरे भीतर अपेक्षित सामर्थ्यका न होना ही है.

अस्तु, प्रस्तुत प्रकाशनमें भगवत्कृपया सर्वप्रथम प्रभुचरणनिर्मित भगवत्स्वामिनीके विविध स्तोत्र, भगवत्स्तोत्र तथा विविध विज्ञप्तियोंके इदंप्रथमतया व्याख्यान तथा प्राचीन हस्तलिखित मातृकाओंके आधारपर पाठसंशोधन के साथ प्रकाशन होने जा रहा है.

१.श्रीराधाकैंकर्यप्रार्थनाचतुश्लोकी :

एतदन्तर्गत संकलित ग्रन्थोंमें सर्वप्रथम यह ग्रन्थ इससे पहले 'राधाप्रार्थनाचतुश्लोकी' के रूपमें प्रसिद्ध था, वस्तुत: तो, इसका अभिधान 'राधाकैंकर्यप्रार्थना'की चतुश्लोकी होना चाहिये था सो वह संशोधित अभिधान योजित हुवा है. बचपनसे अर्थानुसन्धान बिना केवल प्रतिदिन इसके पाठका नियम अद्यावधि निभ पाया होनेके बावजूद कभी अर्थानुसन्धानका आवेग ही प्रकट नहीं हो पाया. सो स्वामिनीजीकी प्रार्थनाके रूपमें ही इसका पाठ करता चला आ रहा था! इसपर प्राचीन विद्वानोंकी व्याख्या भी उपलब्ध नहीं होती. सो प्रकाशनार्थ इस चतुश्लोकीके अर्थानुसन्धान करनेपर स्पष्ट हुवा कि यह स्तोत्र राधाजीको प्रार्थनाके रूपमें न लिखा गया हो कर राधाजीके कैंकर्य प्राप्त करनेको राधिकारसिक श्रीकृष्णके समक्ष की गयी प्रार्थनाकी चतुश्लोकी है. यह उपहासास्पद गति संस्कृतभाषाके साथ परिचय होनेके बावजूद अपनी है तो अपरिचितोंकी चिन्ता क्यों करनी! अपराधस्वीकार करनेसे कुछ खुलासा भी मिल जाता है. अपने सम्प्रदायमें मूलाचार्य महाप्रभु और उनके दोनों आत्मजों की वाणी कितनी उपेक्षित है! जब भी कोई चर्चा छिड़ती है तो अधिकांश आचार्यवंशजों और अनुगामिजनता को भी स्वयं मूलाचार्योपदेश ही स्वमतविरुद्ध लगते हैं. यद्यपि जिस संस्कृतभाषामें इन मूलाचार्य और व्याख्याकारों की वाणी हैं, वह तो संस्कृतभाषाके अध्ययनके प्रति उपेक्षाके मनोभावोंके कारण प्रकाशित कर देनेपर भी हल नहीं हो पायेगी. अत: इतने मात्रसे प्रस्तुत विकराल समस्याका समाधान शक्य नहीं. फिरभी इन्हें यदि इसी तरह अप्रकाशित रहना दिया गया तो यह पूर्वजोंका भागीरथ उद्यम अभी तक तो टिका रहा, पर आगे कितना टिक पायेगा यह तो भगवान् ही जानते होंगे.

स्वसम्प्रदायी और विसम्प्रदायी विद्वानोंके भीतर एक भ्रान्ति जो बद्धमूल हो गयी है कि मूलत: वल्लभसम्प्रदायमें श्रीकृष्णके केवल

बालस्वरूपकी सेवा और भक्तिभाव की प्रणाली थी. उस भ्रान्तधारणाके निराकरणार्थ प्रभुचरणके प्रस्तुत ग्रन्थका उनके पिता महाप्रभुके वचनोंके साथ संवाद और तन्मूलकता सिद्ध करनेके उद्देश्यसे यह व्याख्या लिखनेका मैंने प्रयास किया है. श्रीकृष्णकी किशोरलीला या राधाभाव की प्रधानता वृन्दावनी वैष्णवोंके सम्पर्कमें आनेके कारण महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके कालके बाद गोस्वामी श्रीविठ्ठलनाथ प्रभुचरणपर बाह्य प्रभाववश आयी थी, ऐसा माना जाता है. अत: इसे मौलिक पुष्टिमार्गमें परिवर्तन भी मानते हैं कई लोग. प्रस्तुत राधाकैंकर्यप्रार्थनाचतुश्लोकीकी व्याख्या ऐसी भ्रान्त धारणाके निवारणार्थ ही लिखी गयी है.

ऐतिहासिक दृष्टिसे वस्तुत: तो महाप्रभुके पूर्वजोंका आराध्य भगवत्स्वरूप बालरूप न हो कर स्वामिनीसहित वेणुवादक श्रीमदनमोहनका किशोरभाववाला ही था. महाप्रभुको अपने श्वसुरगृहसे प्राप्त भगवत्स्वरूप भी चतुर्भुज वेणुवादक श्रीगोकुलनाथजीका भी किशोरलीलाका दाक्षिणात्य स्वरूप ही था. पुष्टिमार्गके प्रवर्तनसे पूर्व महाप्रभुके पूर्वज विष्णुस्वामिसम्प्रदायानुगामी थे और जिसका दीक्षामन्त्र गोपालमन्त्र था. इस मन्त्रमें ‘गोपीजनवल्लभ’ पद विशेषत: अनुसन्धेय है. यद्यपि प्राय: सभी घरोंमें मूल आत्मनिवेदनकी दीक्षाके गद्यमन्त्रमें केवल ‘भगवते कृष्णाय’ पद ही बोला जाता है, फिरभी गोपालमन्त्रगत ‘गोपीजनवल्लभाय’ जोड़ कर ही कुछ घरोंमें दीक्षा दी जाती है. उसमें हेतु यही है कि स्वतन्त्रपुष्टिमार्गके प्रवर्तित होनेके बाद गोपालमन्त्रकी दीक्षा पृथक् न देनी पड़े. अतएव यहां एक ओर पुष्टिमार्गीय दीक्षामें अन्तर्भूत बना दिया गया है वैसे ही दूसरी ओर महाप्रभुके ज्येष्ठात्मज श्रीगोपीनाथ प्रभुचरणने तो पुष्टिमार्गीय दैनिक सेवानुष्ठानमें भी गोपालमन्त्रका विनियोग स्वीकार रखा है! सच तो यह है कि वाल्लभ सम्प्रदायके प्रमुखगृहमें बिराजमान श्रीनवनीतप्रियके बालस्वरूपके अपवादको छोड़ दें तो अन्य सभी सातोंके सात घरोंके संयुक्त परिवारके निधिस्वरूप [सं.प.]श्रीगोवर्धननाथजी तथा प्रत्येक तत्तद्

घरोंके अपने-अपने निजी सेव्य निधिस्वरूप [१]श्रीमथुराधीशजी [२]श्रीविठ्ठलनाथजी [३]श्रीद्वारकाधीशजी [४]श्रीगोकुलनाथजी [५]श्रीगोकुलचन्द्रमाजी [६]श्रीकल्याणरायजी तथा [७]श्रीमदनमोहनजी यों नौमेंसे आठ सेव्यस्वरूप किशोरलीलाके ही हैं. और अद्यावधि उसी भावसे सेवित होते हैं. कौन नहीं जानता कि अष्टछापके अन्तर्गत प्रमुख चार सूरदासजी परमानन्ददासजी कुंभनदासजी कृष्णदासजी प्रभृति महाप्रभुके सेवकोंने बालभावकी लीलागानके पदोंकी ही तरह किशोरलीलाके गानपरक पद भी उतनी ही मात्रामें तथा उतनी ही तन्मयताके साथ प्रकट किये हैं.

स्वयं महाप्रभुविरचित भागवतव्याख्या 'सुबोधिनी' तथा 'भागवतार्थप्रकरण' के दशमस्कन्धमें श्रीकृष्णकी बाललीलापरक अध्यायोंको प्रमाणप्रकरण, पौगंडलीलापरक अध्यायोंको प्रमेयप्रकरण और किशोरलीलापरक १४ अध्यायोंको साधन-फल प्रकरणतया व्याख्यायित किया गया है. अतः कहनेको तो प्रमेय और फल की तुलनामें प्रमाण और साधन में कुछ न्यूनता स्वीकारी ही जा सकती है. अतः घरमें ही यदि सुपेयजलवाला कूप हो तो बाहर सरोवर या नदी के तटोंपर से जल लानेकी आवश्यकता कैसे उपपन्न हो सकती है!

स्वयं महाप्रभुके मौलिक दृष्टिकोणका प्रश्न यदि उठाते हैं तो **''सर्वदा सर्वभावेन भजनीयो व्रजाधिपः स्वस्य अयमेव धर्मोहि न अन्यः क्वापि कदाचन''** (चतुश्लो.१) विधानमें सुस्पष्ट शब्दोंमें 'सर्वभावेन' वे कह रहे हैं. केवल बालभाव या केवल किशोरभाव की भावनाका आग्रह मूलाचार्यके वचनोंमें उपलब्ध नहीं होता. यह 'सर्वभाव'=ब्रह्मभाव परमात्मभाव भगवद्भाव अवतारकालिक त्रिविधलीलाभावके उपरान्त सेवाकर्ताके स्वयं निजी भक्तिभावोंके भी समुचित अवकाश प्रदान करता है.

अतएव पुष्टिमार्गीय साम्प्रदायिक उत्सवोंके लीलाभाव और सेवाभाव

के प्रकारोंका अवलोकन करनेपर भी जन्माष्टमीसे राधाष्टमी पर्यन्त बालभावके शृंगार और वैसी लीला के पदगान की प्रणाली है. बादमें दानलीला रासलीला ही नही प्रत्युत भगवान्के वामनावतारका उत्सव भी मनाया जाता है. दीपावली-गोवर्धनपूजनादिके उत्सवोंमें न तो बाललीलाकी भावना है और न वैसा सेवाप्रकार ही. प्रबोधिनीसे प्रारम्भ होते शीतकालमें और वसन्तपंचमीके बाद तो विशेषत: किशोरलीलाकी प्रमुखता इतनी बढ़ जाती है कि बालभावको अवकाश ही नहीं मिलता. अतएव भक्तकविओंने यशोदाजीका अद्भुत विस्मय भी प्रकट किया है "**मेरो लाल पलनामें सोवे बालक है नादाना. ये का जाने रसकी बातें कहा जाने खेल जहाना!**

ऐसे अनेक हेतुओंके रहते हुवे भी पुष्टिमार्गमें केवल बालभावसे सेवाका बतंगड़ सम्प्रदायिक ग्रन्थ और परिपाटी के अज्ञानवश ही प्रचलित हुवा है. ऐसी भ्रान्तिके निवारणार्थ राधाकैंकर्यप्रार्थना चतुश्लोकीकी मेरी व्याख्या कुछ उपयोगी सिद्ध हो पायेगी ऐसा मेरा विश्वास है.

## २.श्रीस्वामिन्यष्टकम् :

इस स्वामिन्यष्टकपर इदंप्रथमतया महानुभाव श्रीहरिरायजी तथा श्रीमुरलीधरजी की दो संस्कृत व्याख्या एवं एक व्रजभाषानुवाद प्रकाशित हो रहें हैं.

वैसे तो भगवान्के अष्टविध ऐश्वर्य, यमुनाष्टकमें कहा गया है कि पुष्टिजीवोंके भगवत्सम्बन्धसिद्ध्यर्थ यमुनाजीमें स्थापित किये गये हैं, परन्तु यहां विवृतिकार कहते हैं : "**मुख्यस्वामिनी-सम्बन्धसिद्ध्यर्थं भगवत: पुष्टिमार्गीयाष्टविधैश्वर्यम् अत्रैव प्रभुणा स्थापितम् इति बोधयितुम् अष्टभि: श्लोकै: प्रार्थनाव्याजेन स्तुवन्ति**".(श्रीहरि.वि.१) इसके विपरीतवत् स्वयं प्रभुचरण भी यमुनाष्टकके उपक्रममें "**भगवता अष्टविधैश्वर्यं कालिन्द्यै दत्तमिति ज्ञापनाय अष्टभि: श्लोकै: स्तुवन्ति**" (यमु.विवृ.१) विधान

करते हैं. यद्यपि अपरटीकाकार श्रीमुरलीधरजीने इस विरोधाभासके उपशमनार्थ **''यथा कालिन्द्यै दत्तं तथा अत्रापि''** (स्वामि.विवृ.१) ऐसा स्पष्टीकरण दे रखा है परन्तु मुझे अपनी अल्पमतिके अनुसार यहां ऐसा लगता है कि पुष्टिभक्तिभावौपयिक अष्टविध ऐश्वर्य और भगवत्प्राकट्यकालिक लीलाभावौपयिक अष्टविध ऐश्वर्य के बीच कुछ तारतम्य विचारना यहां आवश्यक है. प्रस्तुत स्तोत्रमें इंगित अष्टविध ऐश्वर्य असर्वसुलभ लीलाभावौपयिक ही हैं, सर्वसुलभ पुष्टिभक्तिभावौपयिक नहीं. वह तो यमुनामें ही मान्य हुवा है. एतावता श्रीहरिरायजीद्वारा प्रयुक्त इतरव्यावर्तक 'एव'कार तथा स्वयं प्रभुचरणद्वारा यमुनाजीके बारेमें भगवान्के अष्टविध ऐश्वर्यका स्वीकार, यों दोनोंकी संगति बैठ जाती है. अतएव श्रीराधाकृष्णकी प्रणयक्रीडाके दर्शनके मनोरथके तीव्र आवेगमें लिखा गया प्रभुचरणद्वारा आत्मनेपदकी तरह आत्मगामिनी फलभावनासे प्रकट हुवा यह स्तोत्र है, यमुनाष्टककी तरह सभी पुष्टिमार्गीयोंके लिये नहीं. यह **''न मे भूयान् मोक्षो न पुनरमराधीशसदनं न योगो न ज्ञानं न विषयसुखं दुःखकदनं त्वदुच्छिष्टं भोज्यं तव पदजलं पेयमपि तद्रजो मूर्ध्नि स्वामिनि! अनुसवनम् अस्तु प्रतिभवं... मया इदं प्रादुर्भावितम् अतिसुखं 'विट्ठल'पदाभिधेये मय्येव प्रतिफलतु सर्वत्र सततम्''** यों स्तोत्रके उपसंहारमें प्रकट हुवे इतरव्यावर्तक मनोभावोंके आधार भी परखा जा सकता है.

इन दोनों व्याख्याओंका सम्पादन-संशोधन १२ + ४ = १६ हस्तलिखित प्रतियोंके आधारपर किया गया है. उनमें श्रीहरिरायजीके बारेमें विशेष कुछ भी उल्लेखनीय नहीं है सर्वविदित होनेसे. परन्तु द्वितीय व्याख्याकारके बारेमें यह उल्लेखनीय है कि श्रीमुरलीधरजीकी व्याख्याकी मातृका मांडवीसंग्रहमें मिली. उसपर **''श्रीमुरलीधरात्मजश्रीपुरुषोत्त-मस्य''** हस्ताक्षर भी उपलब्ध हुवे हैं. ये मुरलीधरजी वल्लभवंशवृक्षमें प्रथम/४ घरके मूलपुरुष प्रभुचरणके ज्येष्ठात्मज गिरधरजीसे ५वीं पीढ़ीपर जो काकावल्लभजी हुवे, उनके पुत्र प्रस्तुत व्याख्याकार वि.सं.१७२१में

जनमें मुरलीधरजी हैं. और इन्हींके पुत्र पुरुषोत्तमजी जो वि.सं.१७५२ में जनमें, यों व्याख्याकारके पुत्रके ही हस्ताक्षर उपलब्ध मातृकापर मौजूद हैं. अतएव एक अन्य वल्लभात्मज( वि.सं.१६६० ) मुरलीधर( वि.सं.१६९९ ) पूर्वोक्त गिरधरजीके कनिष्ठात्मज गोपीनाथजीके वंशमें भी हुवे हैं, परन्तु उनके पुत्रतया पुरुषोत्तमजीका उल्लेख मिलता न होनेसे यह धारणा प्रमाणित होती है. अन्य मातृकाओंका विवरण पाठभेदके उद्धरणोंके आधारपर देखा जा सकता है. इसके अलावा व्रजभाषानुवादके कर्ताके बारेमें तो कोई जानकारी मिल नहीं सकी.

३.श्रीस्वामिनीप्रार्थनाषट्पदी :

राधाजीके प्रति अतिशय भक्तिभावके अनुभावक प्रभुचरणकृत स्तोत्रोंमें इसका वैशिष्ट्य्य महाप्रभुद्वारा सिद्धान्तित ‘‘**यावद् देहाभिमान: तावद् वर्णाश्रमधर्मएव स्वधर्म:. भगवद्धर्मादयोऽपि विधर्मा: परधर्मा: वा. यदा पुन: आत्मानं जीवं संघातव्यतिरिक्तं मन्यते तदा दास्यं स्वधर्मो अन्ये वर्णाश्रमादयोऽपि परधर्मा:. यदा पुन: भगवद्भावं प्राप्ता: तदा अलौकिकधर्माएव... स्वधर्मा: अन्ये परधर्मा: इति... स्वशक्त्या भगवत्प्रेरणया स्वज्ञानेन वा, ज्ञानबाधाभावे शरीरशक्त्या वा, उभयात्मकस्वधर्मानुष्ठानं नतु एकतरविरोधि**’’ ( सुबो.३।२८।२ ) यों उपलब्ध त्रिविध विकल्पोंके अन्तर्गत द्वितीय विकल्पका अनुसरण करते हुवे लिखी गयी षट्पदी है. क्योंकि महाप्रभुने निबन्धमें यह खुलासा भी दे ही रखा है कि ‘‘**तदा फलरूपायां तस्यां स्वाश्रमाचारादिकरणं फलानुभवप्रतिबन्धकमिति फलत्वेन अनुभवे स्वाश्रमाचारा: त्यक्तव्या:**’’ ( त.दी.नि.२।११९ ). अत: प्रभुचरण भी श्रीराधाके प्रति निरतिशय भावोद्रेककी मनोदशामें निज वर्णाश्रमाचारोंकी उपेक्षणीयता यहां इंगित की हैं : ‘‘**इत्थं जीवनम् अस्तु क्षणमपि भवदंघ्रिविप्रयोगेतु मरणं भवताद् एवंभावे शरणं त्वमेव**’’ ( श्रीस्वामि.प्रा.षट्प.६ ).

इसपर कोई प्राचीन विद्वानोंकी व्याख्या उपलब्ध नहीं होती.

सो प्रभुचरणकी कृपाबलसे मैने व्याख्या लिखना उचित समझा.

## ४.स्वामिनीस्तोत्रम् :

इस स्तोत्रकी व्याख्याके उपक्रममें श्रीहरिरायजी कहते हैं **''स्वामिनीभावरूपैकदास्यभावपरायणाः... प्रभवो विठ्ठलेश्वराः... अस्मत्प्रभु-चरणाः श्रीमदनन्यपूर्वामुख्यस्वामिनीस्तोत्रं, स्वस्य तत्सम्बन्धसिद्धये, कर्तुम् अभीप्सवो अन्यसम्बन्धत्यागपूर्वक-प्रभुसम्ब न्धकृतिहेतुकभाववत्तया प्रकृतिसा-म्येन अन्यपूर्वामुख्यस्वामिनीसम्बन्धित्वेन स्वस्य तदाज्ञयैव एतद्दास्यार्थम् आकारणसेवाविशेषोपयोगित्वाय प्रदर्श्य दास्यं प्रार्थयितुं द्वादशांगसार्थकत्वाय द्वादशभिः श्लोकैः प्रार्थयन्ति''** ( स्वामि.स्तो.वि.१ ).

इन स्पष्टीकरणोंके मुद्दोंका भलीभांति चिन्तन करनेपर यह स्वाभाविकतया हृदयमें स्फुरित होता है कि निजगृहमें निजाराध्य स्वरूपोंकी सेवामें सर्वथा प्रवण होनेसे अन्याकांक्षारहित होनेपर भी गिरिगोवर्धनपर बिराजमान श्रीगोवर्धनधरके स्वरूपने महाप्रभुके सिद्धान्तकी चौखटके भीतर सेवकभक्तके नन्दालयोपम गृहमें बिराजनेके बजाय देवालयमें बिराजनेकी इच्छा प्रकट जतायी थी. ऐसा ८४वैष्णवोंकी वार्तामें आता है. तब **''बाधनं वा हरीच्छया अतः सेवापरं चित्तं विधाय स्थीयतां सुखम्''** ( नवर.७ ) वचनमें मान्य विकल्पमार्गका अनुसरण करते हुवे महाप्रभुने अब्रह्मसम्बन्धी बंगाली ब्राह्मणोंको श्रीजीकी अन्तरंगसेवार्थ उपयुक्त समझा. साथ ही साथ बहिरंगव्यवस्था तथा सेवासामयिक लीलापदगानार्थ अपने आत्मनिवेदनकी दीक्षामें दीक्षित जो सेवकोको, निजगृहोंको त्याग देनेके कारण जिनकेलिये निजगेहमें भगवत्सेवा अप्रसक्त थी, उन्हें सोंपी गयी. यों **''सेवायां वा कथायां वा''** ( भक्ति.वर्ध.९ ) वचनमें निर्दिष्ट कथाभक्तिका भी पुनः सेवाभक्तिमें अन्तर्भाव सम्भव होनेका एक नया आयाम खुल कर सामने आया. नवधा भक्तिके अन्तर्गत भगवन्नामसेवारूप श्रवणकीर्तनस्मरणमें परायण स्वकीय पुष्टिजीवोंको भगवद्रूपके प्रति

दास्य-सख्य-आत्मनिवेदनके भावोंसे मंडित करनेका यह नूतन उपक्रम सिद्ध हुवा. अतएव स्वगृहमें भगवत्सेवाका निर्वाह अशक्य होनेपर तथा गृहस्थितिके भी भक्तिभावमें बाधक बननेकी भीति भी रहनेपर जो ''**तादृशस्यापि सततं गेहस्थानं विनाशकं त्यागं कृत्वा यतेद् यस्तु तदर्थार्थैकमानस:... त्यागे बाधकभूयस्त्वं दु:संसर्गात् तथा अन्नतो अत: स्थेयं हरिस्थाने तदीयै: सह तत्परै: अदूरे विप्रकर्षे वा यथा चित्तं न दुष्यति सेवायां वा कथायां वा यस्य आसक्ति: दृढा भवेद् यावज्जीवं तस्य नाशो न क्वापि इति मति: मम**'' (भक्तिव.५-९) वचनमें निरूपित स्वगृहत्याग तथा सेवापरायण भगवदीयोंके साथ अदूरे-विप्रकर्षे वा नीतिका अनुसरण करते हुवे खुदको रखनेकी रीति दिखलायी गयी है. वह उनके द्वारा अनुष्ठीयमान भगवत्सेवा और/अथवा भगवत्कथा में सहयोगी बननेकी बात है. यह भक्तिके त्रिविध कल्पोंमें [१]केवलभगवत्सेवा [२]केवलभगवत्कथा और [३]भगवत्सेवाकथा मेंसे यह अन्तिम प्रकारमें पुन: आरोहणका उत्कर्षका आपवादिक स्वरूप है. अर्थात् केवलभगवत्कथापक्षको पुन: भगवत्सेवौपयिक बनानेकी प्रणाली. यों स्वयं महाप्रभुद्वारा जो बहिरंगसेवामें नियुक्त पुष्टिमार्गीय थे उन्हें रूपसेवार्थ कीर्तनादिकी सेवामें योजित किया गया. वैसे तो भगवन्नामोंमें भगवद्रूप आन्तरिकतया प्रतिष्ठित होता ही है, जैसे भगवद्रूपोंमें भगवन्नामोंकी प्रतिष्ठाकी प्रक्रिया पुरुषोत्तमप्रतिष्ठा ग्रन्थमें ''**अव्याद् अजो अंघ्रिम्...**'' (भाग.पुरा.१०।६।२२) भागवतश्लोकद्वारा उपदिष्ट हुयी है. यहां परन्तु विशेषता इस बातकी है कि भगवन्नामोंमें भगवद्रूपको प्रतिष्ठित करके केवलभगवत्कथा कल्पका समाश्रयण करनेवालोंको भी पुन: कथञ्चित् कथा-सेवा उभयपरायण बन पानेका मार्ग प्रशस्त हुवा. अस्तु.

बादमें ऐसे बहिरंगसेवामें नियुक्त महाप्रभुके सेवकोंद्वारा अन्तरंगसेवामें से विसम्प्रदायी ब्राह्मणोंके निष्कासनके साथ प्रभुचरणको सोंप देनेकी प्रक्रियाके वश प्रभुचरणके भीतर अन्यपूर्वा स्वामिनी चन्द्रावलीजीका भाव

हृदयारूढ होने लगा. तदर्थ श्रीगोवर्धननाथजीकी अन्तरंगसेवाकी आज्ञा लोकरीत्या सेवकोंसे लेनेके बजाय अनन्यपूर्वा मुख्यस्वामिनी श्रीराधाजीसे आधिदैविक रीत्या लेनेके मनोभावको इंगित करता यह स्तोत्र प्रकट हुवा प्रतीत होता है : "**यदैव श्रीराधे रहसि मिलति त्वां यदुपतिः तदैव आकार्या अहं निजचरणदास्ये निगदिता मुदा चन्द्रावल्या शशिमुखि! कृतार्थास्मि भवती, तथा सम्पन्ने मां स्मरति यदि सम्प्रेषणविधौ**" (श्रीस्वामि.स्तो.१).

इस ग्रन्थपर एकमात्र श्रीहरिरायजीकृत व्याख्या उपलब्ध होती है. अन्य लिखी गयी कि नहीं पता नहीं चलता. इस टीकाका सात मातृकाओंके साथ तुलनात्मक विमर्श द्वारा पाठसंशोधन किया गया है.

## ५.ललितत्रिभंगीस्तोत्रम् :

ज्ञानमार्गीय प्रक्रियामें जैसे श्रवण-मनन-ध्यान-धारणा-समाधिकी क्रमिकतासे अन्तमें चित्तका निर्विकल्प निरोध है, वैसेही भक्तिमार्गीय प्रक्रियामें श्रवण कीर्तन स्मरण पादसेवन अर्चन वन्दन दास्य सख्य और आत्मनिवेद की क्रमिकतामें चित्तकी प्रेम आसक्ति निर्विकल्प व्यसनभावापन्नता लक्ष्य मानी गयी है. एतदर्थ भगवल्लीलाओंके श्रवण-कीर्तन-स्मरण अन्ततः लीलाभावनौपयिक बनाने होते हैं. पादसेवन-अर्चन-वन्दन अन्ततः सेवाभावनौपयिक और दास्य-सख्य-आत्मनिवेदन भी अन्ततः स्वरूपभावनौपयिक बनाने होते हैं. इन त्रिविध भावनाओंके नैरन्तर्यवशात् अन्तमें प्रेमभाव आसक्तिभाव और भगवत्स्वरूपके बारेमें निर्विकल्प व्यसनभाव निष्पन्न हो जाता है. महाप्रभुका उपदेश है "**भावो भावनया सिद्धः साधनं न अन्यद् इष्यते**" (संन्या.निर्ण.८).

प्रस्तुत प्रभुचरणकृत ललितत्रिभंगस्तोत्र भगवत्स्वरूपभावनात्मक स्तोत्र

है. इसमें कटि उर और शिर की परस्पर विरुद्ध दिशामें मुड़ी हुयी भंगिमा में खड़े होनेवाले भगवान्‌की चरणारविन्दसे प्रारम्भ कर मुखारविन्द पर्यन्त अंगोंके हृद्य रूपोंकी भावना निरूपित हुयी हैं.

इसपर एकमात्र व्याख्या श्रीरघुनाथात्मज श्रीव्रजनाथजीकी उपलब्ध हो पायी. यह व्याख्या इन्होंने श्रीहरिरायजीकी जो व्रजभाषा टीका थी उसके संस्कृतभाषामें अनुवादरूपेण निर्मित की है. अन्यथा इनके अन्यभी ग्रन्थ, नाम्ना, वैयासदर्शनन्यायमाला (प्रकाशित), वेदान्तचन्द्रिका (त्रिसूत्रीमात्रप्रकाशित), ब्रह्मवाद (प्रकाशित), श्रीगोपेश्वरकृतवादकथाटीका (द्रष्ट.शुद्धाद्वैतसंस्कृतवाङ्मय.प्रमे.पृ.७२ सर.भं.७५-३० दुर्भाग्यवश अप्रकाशित), सिद्धान्तमुक्तावलीविवृतिटिप्पणी (प्रकाशित) सेवाफलटीका (अप्रकाशित-जामनगरहवेलीसंग्रहमें विद्यमान). ये व्रजनाथजी (जन्म : वि.-सं.१७४४) वल्लभवंशवृक्षके अनुसार प्रथम/७ कोटा-कृष्णगढ़के रघुनाथजी (जन्म : वि.सं.१७२७) के पुत्र होने चाहिये. इनके इस संस्कृतानुवादकी १० मातृकायें उपलब्ध हुयी, जिनका विवरण ग्रन्थपादटिप्पणीमें दे दिया गया है.

## ६.'अस्मत्कुलम्' इत्यस्य श्रीहरिरायाणां व्याख्या :

प्रभुचरणके कण्ठोक्त दो उद्गार [१]"स्ववंशे स्थापिताशेषस्वमाहात्म्यः" (सर्वो.स्तो.२२) और प्रस्तुत "अस्मत्कुलं निष्कलंकम्" (ललि.त्रिभ.स्तो.१) का वास्तविक प्रभुचरणको विवक्षित तात्पर्य और आत्ममौढ्यवश सम्प्रदायमें बहुप्रचारित भ्रामक अभिप्राय के बीच आकाश-पातालका वैषम्य है. क्योंकि भ्रामक अभिप्रेतार्थ लाभपूजा पानेकी दुर्मनोवृत्तिका पोषक है अतः इन दो पुत्रवचनोंकी तुलनामें दो पितृवचन : [१]**"यदा बहिर्मुखा यूयं भविष्यथ कथञ्चन तदा कालप्रवाहस्थाः देहचित्तादयोऽपि उत सर्वथा भक्षयिष्यन्ति युष्मान् इति मतिः मम" — "कृष्णसेवापरं वीक्ष्य दम्भादिरहितं नरं श्रीभागवततत्त्वज्ञं भजेद् जिज्ञासुः आदरात्, तदभावे स्वयं वापि मूर्ति**

**कृत्वा हरेः क्वचित् परिचर्यां सदा कुर्यात् तद्रूपं तत्र च स्थितम्''** (शिक्षाश्लो.१ — त.दी.नि.२।२२७-२२८) को या तो हम अप्रसक्त अथवा अनुपदेश्य गोप्य ही मान कर चलते हैं. परन्तु पिताके वचनोंकी स्वरूप-कर्तव्यनिर्धारकता न होनेपर पुत्रवचनोंकी तो स्वतः ही निरस्त हो जायेगी और कुछ नहीं तो स्वयं पुत्रकी **''तस्मात् 'श्रीवल्लभा'ख्य! त्वदुदितवचनाद् अन्यथा रूपयन्ति भ्रान्ताः ये ते निसर्गत्रिदशरिपुतया केवलान्धन्तमोगाः''** (श्रीवल्ल.स्तो.३) इस स्वीकारोक्तिके बलपर ही! अस्तु, इस साम्प्रदायिक दुर्भाग्यके मूलहेतुकी विवेचनामें निरर्थक यहां उलझनेके बजाय इन सभी वचनोंके प्राचीन व्याख्याकारोंके द्वारा अभिप्रेत तात्पर्योंको मूलस्रोतोंसे ही हृद्गत करनेकी अनिवार्यताकी शपथके साथ दिशामात्र निर्देशके साथ उपसंहृत करना आवश्यक होनेसे विरत होते हैं.

इसकी केवल एक ही मातृका उपलब्ध पञ्चमपीठ(कामां) के हस्तलिखित ग्रन्थसंग्रहमें उपलब्ध हुयी थी और उसकी ज़ेरोक्स प्रतिलिपि प्रतिलिपि पंचमपीठाधीश नि.ली. गोस्वामी श्रीगिरधरलालजीने उदारतापूर्वक प्रदान की थी. सम्पादक इस उपकारको कभी भूल नहीं पायेगा! अस्तु.

## ७.गोकुलाष्टकम् :

प्रभुचरणनिर्मित इस श्रीगोकुलाष्टकके बारेमें इसके व्याख्याकी जो मातृका उपलब्ध हुयी उसमें अज्ञातकर्तृक एक मधुरतम श्लोक और ग्रन्थान्तमें पुष्पिकाके बाद लिखा हुवा मिलता है **''श्रीवल्लभोक्तं सहस्रं नाम नामावलीत्रयी श्रीगोकुलेशनामानि फलं तत्रोत्तरोत्तरम्''** इसे हमें योगसाधनाके प्रत्याहार ध्यान और धारणा की सोपानत्रयीकी तरह समझनेका प्रयास करना चाहिये क्योंकि महाप्रभुने सुस्पष्ट शब्दोंमें **''य एतत् प्रातर् उत्थाय श्रद्धावान् सुसमाहितः जपेद् अर्थाहितमतिः स गोविन्दपदं व्रजेत्**

**सर्वधर्मविनिर्मुक्त: सर्वसाधनवर्जित:**'' ( पुरु.सह.ना.३५०-३५१ ) अत: कहा जा सकता है कि पुरुषोत्तमसहस्रनाम भक्तिमार्गीय प्रत्याहारोपायकी तरह है. त्रिविधनामावलीके उपसंहारमें स्वयं महाप्रभु कहते हैं ''**बाललीलानामपठात् श्रीकृष्णे प्रेम जायते आसक्ति: प्रौढलीलाया: नाम्नां पाठाद् भविष्यति, व्यसनं कृष्णचरणे राजलीलाभिधानत: तस्माद् नामत्रयं जाप्यं भक्तिप्राप्तीच्छुभि: सदा**'' ( त्रिवि.ली.ना.राजली.२-३ ) अत: पुरुषोत्तमसहस्रनाम यदि भागवतनिरूपित प्रत्येक कथा और चरित्र को श्रीकृष्णलीलाके रूपमें निहारनेकी प्रत्याहारोपम भक्तिमार्गीय प्रक्रिया हो तो त्रिविधनामावली उस श्रीकृष्णकी ही ज्ञानोपम भक्तिमार्गीय प्रेमासक्तिव्यसनौपयिक रीति है. इसके बाद प्रस्तुत गोकुलेशाष्टकमें निरूपित ३२ गोकुलेशनाम भक्तिमार्गीय धारणोपम प्रतीत होते हैं ''**इमानि श्रीगोकुलेशनामानि वदने मम वसन्तु सततं चैव लीलाश् च हृदये सदा**'' ( श्रीगोकु.९ ) अत: ये नाम भक्तिमार्गीय ध्यानसातत्यपर्यवसायिनी धारणा है. प्रस्तुत व्याख्याके कर्ताके रूपमें प्राय: सभी मातृकाओंमें श्रीहरिरायजीका नाम ही मिलता है परन्तु दो-एक मातृकाओं जिनमेंसे एक वि.सं.१८५० में भरोंचके उमयापालज्ञातिके कृष्णभट्टद्वारा सौराष्ट्रदेशीय जेतपुरमें किसी मूलप्रतिकी प्रतिलिपि है उसमें इतिश्री ''**इति श्रीमद्गोस्वामिश्रीवल्लभविरचिता**'' ऐसा उल्लेख मिलता है तो दूसरीमें 'गोकुलनाजीकृत' ऐसा भी उल्लेख मुखपृष्ठपर मिला है. जिस तरहके भाव यहां प्रतिपादित हुवे हैं उनका भी सावधानीसे मनन करनेपर यह प्रभुचरणके चतुर्थात्मज श्रीगोकुलनाथजी द्वारा लिखित होनेकी सम्भावना प्रबल लगती है. इसमें यदि कोई अनुपपत्ति हो तो यही कि उनकी इतिश्रीमें प्राय: 'पितृचरणैकतान' विशेषण जो मिलता है वह यहां नहीं है.

विविध स्रोतोंसे इसकी आठ हस्तलिखित प्रतियां मिली उन सभी संग्रहाधिष्ठाताओंके हम हृदयपूर्वक आभारी हैं जिनका विवरण ग्रन्थान्तमें पादटिप्पणीमें दिया गया है.

### ८.'लालयति दोलिका मञ्च'पदम् :

इस पदके व्याख्याकार कोई तो श्रीवल्लभदास हैं परन्तु उनके बारेमें इससे अधिक कोई जानकारी प्राप्त नहीं हो पायी. ये व्याख्या इन्होंने श्रीनाथद्वारामें वि.सं.१९५२में लिखी है. वह मूलप्रति मुझे नाथद्वारायात्रामें कभी मिली थी सो मैंने प्रतिलिपि कर ली थी परन्तु अत्यधिक कालक्षेप हो जानेके कारण अब कुछ भलीभांति मूलप्रतिसे प्रतिलिपि करने देनेवाले महाशयका नाम भी विस्मृत हो जानेके कारण हृदयसे क्षमायाचना करनेके अलावा अब कोई उपाय शेष नहीं रह गया. मेरेद्वारा की गयी प्रतिलिपिके अवलोकन करनेपर अनेकत्र निरर्थक विशेषणोंकी भरमार तथा अन्य भी भाषागत शिथिलता दृष्टिगत हुयी. सो यथामति उसे संक्षिप्त संशोधित मैंने किया है. यह कृतज्ञताविज्ञापनके साथ स्वीकारना आवश्यक लगता हैं.

### ९.भुजंगप्रयाताष्टकम् (मूलमात्रम्) :

प्रभुचरणरचित यह ग्रन्थ पहले भी बृहत्स्तोत्रसरित्सागर आदिमें दो-तीन बार मुद्रित हो चुका है परन्तु इसकी व्याख्या उपलब्ध न होनेके कारण मूलमात्र यहां प्रकाशित किया जा रहा है.

### १०.विज्ञप्तयः :

बृहत्स्तोत्रसरित्सागर आदि अनेकत्र ये विज्ञप्तियां कई बार प्रकाशित हो चुकी हैं. सर्वत्र नौ विज्ञप्तियोंके संकलनतया इन्हें प्रकाशित किया गया. वास्तविकतया ८४वैष्णवोंकी वार्तामें इन विज्ञप्तियोंके लेखनका जो इतिवृत्त मिलता है उसमें उल्लेखनीय तथ्य यह है :

> **"सो गोवर्धनधरकों श्रीगुसांईजी विज्ञप्ति करते सो रामदास मुखिया भीतरिया जब श्रीगुसांईजीके पास रागभोज आरतीसों पहोंचिके जाते सो आपको श्रीनाथजीको चरणोदक आपकों देते. तब श्रीगुसांईजी आप फूलकी माला करि राखते**

सो मालाके भीतर *विज्ञप्तिको श्लोक* लिखि देते सो रामदासजी ले जाते सो गोवर्धननाथजीको माला पहिरावते तब मालामेंते विज्ञप्तिको कागज निकासिके श्रीनाथजी बांचते. पाछे वाको प्रतिउत्तर बीड़ाके पानके ऊपर अपनी पीकसों सींकते लिखि देते सो रामदासको देते सो रामदास दूसरे दिन राजभोगसो पहोंचिके जाते तब श्रीनाथजीको लिख्यो पत्र श्रीगुसांईजीको देते. सो श्रीगुसांईजी आप बांचिके पाछे जलमें घोरिके पान करते याते श्रीनाथजीके किये श्लोक जगत्में प्रकट न भये. श्रीगुसांईजी आपु विज्ञप्ति किये सो श्रीनाथजी आपु बांचिके रामदासजीकों देते. तासों विज्ञप्ति प्रकटी है... सो पोष सुदि ६ तें आषाड़ सुदि ५ तांई श्रीगुसांईजीने विप्रयोग कियो..."

(८४ वैष्ण.वा.८४।७)

इसका थोड़ीसी सावधानीके साथ विमर्श करते ही कुछ तथ्य प्रकट हो जाते हैं कि न तो प्रभुचरणको नौ दिनोंका विप्रयोग था और न वैसी स्थितिमें २५-२५ श्लोकोंवाली ९ विज्ञप्तियोंकी किसी तरह संगति उपपन्न होती है. दो-चार श्लोकोंसे अधिक लंबी विज्ञप्तिके कागजोंको न फूलमालामें छिपाके ले जाया जा सकता है और न इन तथाकथित नौ विज्ञप्तियोंके श्लोकोंमें परस्पर पूर्वापरसंगति ही दृष्टिगोचर होती है. इस वार्तामें उल्लिखित *विज्ञप्तिको श्लोक* के एकवचनपर भी ध्यान देना अति आवश्यक है. मुद्रित-उपलब्ध नौ विज्ञप्तियोंके बहुत सारे श्लोक श्रीनाथजीको सम्बोधित कर लिखे भी गये नहीं हैं सो उन्हें तो श्रीनाथजीसे बंचवानेका वृतांत भी नितान्त बेतुका ही लगता है. इन सारी विसंगतियोंका विचार करनेपर सहज सम्भव लगता है कि वार्तामें उल्लिखित तथ्य कि रामदासजीके कारण ये विज्ञप्तियां जगत्में प्रकट हुयी सो प्रभुचरणलिखित क्रमका निर्वाह छुट्टे

कागजके पुर्जोंके कारण इतस्ततः हो जानेके कारण संकलनकारोंने जब संग्रह करना शुरु किया तो प्रभुचरणद्वारा स्वकीय जनोंको लिखित विभिन्न पत्रोंके आद्यन्तमें भगवत्सम्बन्धी उद्गार अन्य स्तुतियां विज्ञप्तियोंके शीर्षकके अन्तर्गत संकलित होती चली गयी अतएव विभिन्न हस्तलिखित मातृकाओंमें क्रमकी एकरूपता पूर्वापरसंगति आदि मेल नहीं खाते. और तो और कुछ प्रतियोंमें ११ विज्ञप्ति तो किसीमें २ या ४ विज्ञप्तियां मिलती हैं. इन विज्ञप्तियोंपर व्रजभाषामें व्याख्याओंका लिखा जाना भी कांकरोली हस्तलिखित ग्रन्थसंग्रहके शुद्धाद्वैत-संस्कृत-वाङ्मय ग्रन्थके द्वितीयखण्डके पृष्ठ १९९पर उल्लिखित है. इन दोनोमेंसे एक भी व्याख्या (संद.सं. : सर.भं.८३,१०,१९ तथा ,, ,, ९१,१०५) हमारे दुर्भाग्यवश हमें वे उपलब्ध नहीं हो पायी अन्यथा इस विषयपर कुछ सूचना मिल पाती. सो यथामति हमने इन विज्ञप्तियोंको चार शीर्षकोंमें सर्वप्रथम विभक्त किया. प्रथम वे विज्ञप्तियां भगवान्‌को सम्बोधित करके लिखी गयी, दूसरी जो स्वामिनीजीको, तीसरी सखीभाववाले स्वीय जन, बहुत करके रामदासजीको ही, चौथी अपने परिवारजनों या अनुगामी सेवकजनों को विभिन्न अवसरोंपर लिखे गये पत्रोंके आद्यन्त भागोंमें भगवच्चर्चाके रूपमें लिखी गयी विज्ञप्तियां. अन्तमें कुछ कारिकायें जो निश्चिततया प्रभुचरणद्वारा लिखित नहीं प्रत्युत प्रभुचरणकी स्तुतिमें लिखी गयी कारिकायें परन्तु इन विज्ञप्तियोंमें प्रमादवश प्रक्षिप्त हो गयी हैं. इस प्राथमिक विभाजनके बाद कहीं अर्थसंगतिके अनुरोधवश दो या तीन कारिकाओंमें एकवाक्यता प्रतीत हुयी तो उन्हें एकसाथ दे कर सम्पादित किया गया है. अद्भुत विस्मयजनक तथ्य ऐसा करनेपर जो प्रकट हुवा वो यह कि पोषमाससे लेकर आषाढ़मास पर्यन्त अवधिके दिनोंकी गणनानुरूप जो दैनंदिन पत्रव्यवहार हुवा उतनी संख्याकी लगभग विज्ञप्तियां हो जाती हैं. हमारा विश्वास है कि इस कारणसे प्रभुचरणकी विप्रयोगव्यथाको विज्ञप्तियोंके माध्यमसे अधिक सुसंगततया देख-पढ़ पाना सुकर हो पाया है. इनके अवलोकन करनेपर

पत्रोत्तरव्यवहारमें पत्रोंके आदान-प्रदानका वार्तामें मिलता उल्लेख कहीं-कहीं ध्वनित हो रहा है साथ ही पत्रोत्तरोंके वाहक रामदासजीका 'सखी'पदेन छद्मोल्लेख संकेतित होता है. यह नितान्त सन्तोषका विषय है फिरभी प्रभुचरणके अभिप्रायसे कहीं कुछ प्रमादवश अन्यथायोजन हो गया हो प्रभुचरण तथा सभी सहृदय पुष्टिमार्गीय पाठक उसे क्षम्य समझेंगे, ''गच्छत: स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादत:''न्यायेन.

इनकी विभिन्न मातृकायें जो उपलब्ध हुयी उनमें कहीं एकरूपता मिलती ही नहीं है. क्रमदृष्टिसे भी कारिकाओंकी संख्याकी दृष्टिसे भी. फिरभी एक मातृका लगभग प्रभुचरणके कालकी ही हैं. उसकी अन्य मातृकाओंके साथ एकरूपता इन मुद्दोपर है नहीं. शेष विवरण ग्रन्थान्तमें पादटिप्पणीमें अवलोकनीय है.

## ११.परिशिष्ट(२)शयानारार्तिकार्या (अज्ञातकर्तृका) :

यह मेरे संग्रहमें एक किन्हीं वैष्णवने अपने पूर्वजोंके संग्रहमेंसे नित्य जपपाठकी एक गुटका जिसमें विज्ञप्ति आदि अनेक ग्रन्थ समायोजित हैं उसमें मिली. प्रभुचरणकी शयनारार्तिकार्याकी तर्जपर किसीकी लिखी गयी है. सो कौतुकवश यहां प्रकाशित करना इसलिये उचित लगा कि किसीको इसकी जानकारी हो तो वह तुलना कर पायेगा.

## कृतज्ञताज्ञापन :

इन ग्रन्थोंके सम्पादनार्थ स्वयंके संग्रहोंमें से हस्ताक्षरोमें लिखित मातृकाओंकी ज़ेरोक्स प्रतिलिपि प्रदान करनेवाले उदारचेता महानुभावोंका सहयोग तो ''सर्वारम्भा: तण्डुलप्रस्थमूला:'' न्यायेन इतना महान् है उसके बिना तो यह कार्य सम्पन्न हो ही नहीं सकता था. इनमें सर्वप्रथम अपने अमूल्य संग्रहोंमेंसे हस्ताक्षरोंमें लिखित मातृका प्रदान करनेवाले महानुभावोंमें सर्वप्रथम नि.ली.गोस्मामिश्रीरणछोड़ाचार्य प्रथमेश (कोटा), नि.ली.गोस्वामिश्रीगिरधरलाल पंचमपीठाधीश (कामां), गोस्वामिश्रीअनिरुद्धलालजी (मांडवी-कच्छ), गोस्वामिश्रीकिशोरचन्द्रजी

( जुनागढ़ ), श्रीगोवर्धनलाल 'गट्टूलालाजी' हस्तलिखितग्रन्थागारके ट्रस्टी महोदय, मुंबईविद्यापीठ ग्रन्थागार, भुवनेश्वरी विद्यापीठ गोंडल, ओरियन्टल इन्स्टिट्यूट महाराजा सयाजीराव विश्वविद्यालय वडोदरा, भाण्डारकरप्राच्यविद्या-केन्द्र ( पुणे ) आदिके हम निरतिशय आभारी हैं.

यह मातृकासंग्रहण कार्य वर्षोंपूर्व प्रारम्भ हुवा था परन्तु अत्यधिक कालक्षेप हो जानेके कारण कुछ मातृका किन महानुभावोंद्वारा प्राप्त हुयी उसका रिकॉर्ड भी शेष न रह गया. सो मेरे भीतर अत्यधिक ग्लानिजनक अपराधभाव प्रकट हो रहा है. सो अपने इस स्खलनकी हार्दिक क्षमायाचनाके अलावा अन्य कोई विकल्प शेष नहीं रह गया है. क्षमस्व !

विभिन्न स्रोतोसे इन मातृकाओंको खोजने संग्रह करनेमें सहायक सर्वप्रथम चिरञ्जीवी गोस्वामी श्रीशरद् तथा चिरञ्जीवी गोस्वामी श्रीमन्दार की तरह श्रीधर्मेन्द्र झालाने भी बहोत निष्ठा और उत्साह पूर्ण सहयोग प्रदान किया. इन मातृकाओंके आधारपर पाठसंशोधनार्थ सहपठन, उद्धरणोंके आकरस्थलोंकी खोज और कम्प्युटरमें फीडिंग आदि कार्योंमें अथक सहयोग श्रीमतीपद्मिनी—श्रीधर्मेन्द्र झाला, श्रीमतीमनीषा—श्रीपरेश शाह, श्रीजगदीश शेठ, श्रीअनिल भाटिया श्रीराजेश पारेख और श्रीकृष्णकांत वोरा का मिला. इनके निष्ठा और उत्साहपूर्ण सहयोग बिना अकेले करने जानेपर तो इस कार्यमें और न जाने कितना विलम्ब लग जाता ! मेरे प्रत्येक प्रकाशनमें मुद्रणोचित सारे उत्तरदायित्व श्रीमनीष बाराईने निभाया है. आवरकपृष्ठकी सज्जा श्रीमती ख्याति भुल्लाने बनायी है.

यशस्सुपूर्णो महिमा पितुर्मार्ग प्रचारणे।
पञ्चशत्युत्सवे तस्य भक्त्या पुष्पाञ्जलिरयम् ! ॥

**वि.सं. २०७२ शारदीपूर्णिमा** ***गोस्वामी श्याम मनोहर***

# विषयानुक्रमणिका

## ।। राधा(कैंकर्य)प्रार्थनाचतु:श्लोकी ।।

कृपयति यदि राधा बाधिताशेषबाधा
किमपरमवशिष्टं पुष्टिमर्यादयोर्मे ।।
यदि वदति च किञ्चत् स्मेरहासोदितश्री-
र्द्विजवरमणिपंक्त्या मुक्तिशुक्त्या तदा किम् ।।१।।

[१] श्यामसुन्दर! [२] शिखण्डशेखर! ।।
[३] स्मेरहास्यमुरलीमनोहर!
[४] राधिकारसिक! मां [५] कृपानिधे! ।।
[क] स्वप्रियाकिंकरीं कुरु ।।२।।

प्राणनाथ! वृषभानुनन्दनी-
[ख] श्रीमुखाम्बुजलोलषट्पद! ।।
राधिकापदतले कृतस्थितिस्
त्वां भजामि रसिकेन्द्रशेखर! ।।३।।

संविधाय दशने तृणं विभो!
प्रार्थये व्रजमहेन्द्रनन्दन! ।।
अस्तु मोहन! तवातिवल्लभा
जन्मजन्मनि मदीश्वरी प्रिया ।।४।।

इति श्रीमद्विट्ठलेश्वरविरचिता
राधा(कैंकर्य)प्रार्थनाचतु:श्लोकी

॥श्रीकृष्णाय नमः॥
॥श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः॥

## ॥ राधा(कैंकर्य)प्रार्थनाचतुःश्लोकी ॥

( विवृत्युपेता )

### ( मंगलाचरणम् )

श्रीमद्विठ्ठलनाथनाम जगदुद्धारैकहेतुः परः
राधाराधितराधनाय परमप्रेमाप्लुतः सर्वदा॥
भक्त्यै प्रादुर्भूय तत्र सकलां बाधां विभेत्तुं वरः
राधामोदविभावभावभरितं स्तोत्रं चकार स्वयम्॥१॥
द्वापरे व्रजभूमौ यौ राधाराध्यस्वरूपिणौ॥
ब्राह्मैक्यं तद् द्विधा भूतं रन्तुं रत्यात्मरूपिणौ॥२॥
राधाप्रेष्ठः स्तवप्रार्थ्यो राधाकैंकर्यप्रार्थना॥
प्रार्थकोऽस्मत्प्रभुः श्रीमद्वल्लभात्मजविठ्ठलः॥३॥
पितृ-प्रवर्तित-पथ-प्रचार-सुविचारकः॥
स्तोत्रकृद्विठ्ठलेशो हि राधानन्दभरः स्वतः॥४॥
मुधामुं बहवो मुग्धाः मन्यन्तेऽन्यप्रभावितम्॥
तत् पितृवचनैः पुत्रस्तोत्रव्याख्यानमुच्यते॥५॥
अतो मयि प्रसीदेतां समनामाभिसन्धिनौ॥
स्तोत्रकृत्प्रभुचरणः श्रीतातचरणस्तथा॥६॥

### ( उपक्रमः )

अथ खलु साकारब्रह्मवादाश्रितस्य श्रीकृष्णानुग्रहजात- तत्-प्रपत्ति-भक्ति-मार्गस्य परमोपदेशकैः श्रीमद्वल्लभाचार्यचरणैः परब्रह्मणः परमात्मनो भगवतः श्रीकृष्णस्य व्रजभूमौ अवतारकाले परब्रह्मणः आत्मरतिरूपायाः, परमात्मनो भक्त्यानन्दरूपायाः, भगवन्नारायणस्य मूर्तिमत्याः लक्ष्मीरूपायाः, एतत्सर्वरूपैक-नीडाया नन्दनन्दनश्रीकृष्णस्य प्रेयस्याः वृषभानुजायाः राधायाः स्वरूपं यथा

तत्र-तत्र प्रतिपादितं तथा तद्वचनैरेव तदात्मजविरचितस्य स्तोत्रस्य व्याख्यानं, व्युत्क्रमवद् भासमानमपि, पितृपुत्रयोः एकवाक्यताप्रसाधनाय इह ममापि प्रतिपिपादयिषितमिति तदर्थं प्रयते :

तथाहि सुबोधिन्यां श्रीमदाचार्यैः प्रतिपादितं :

**''काचिद् भगवतः सिद्धिः अस्ति 'राधस्'शब्दवाच्या. न तादृशी सिद्धि क्वचिद् अन्यत्र नवा ततोऽपि अधिका. तया सिद्ध्या भगवान् स्वगृहएव रमते. तच्च अक्षरात्मकं ब्रह्म. 'रंस्यन्' इति स्वनिष्ठमेव रसं तत्सम्बन्धाद् अभिव्यक्तं करोतीति. एतावता स्वरूपस्थितिव्यतिरेकेण न अन्यत्र रंस्यतीति भगवदीयो रसः तत्रैव प्राप्तव्यः.''**

(सुबो.२।४।१४) इति.

अत्र 'राधस्'नामिकायाः शक्तेः भगवद्धामरूपाक्षरानन्दात्मकत्वं भगवतः आधिदैविकात्मिकाधिभौतिकत्रिविधलीलासु त्रैविध्यभावापन्नायाः तस्याः स्वाभाविकनित्यसहचारिणीत्वम् एतेन सिद्धान्तितम्.

अन्यत्रापि च :

**''यदा भगवान् स्वशक्तिरूपेण आविर्भूतः तदा शक्तीनां मध्ये श्रीः प्रथमा. सा शरीरएव बलवत् पूर्वं स्थिता. यदा प्रभुत्वेन आविर्भूतः तदा सापि भोग्यत्वेन आविर्भूता भार्येव... (द्रष्ट.''सवै नैव रेमे... स द्वितीयम् ऐच्छत्. स ह एतावान् आस. यथा स्त्रीपुमांसौ सम्परिष्वक्तौ स इममेव आत्मानं द्वेधाऽपातयत्. ततः पतिश्च पत्नी च अभवताम्''** बृह.उप.१।४।३) **सापि सच्चिद्रूपा स्वार्थं तस्याः शरीरन्तु ब्रह्मानन्दरूपम्... साहि अक्षरस्य आनन्दरूपा... यदा भगवान् स्वभोगार्थं जगत्**

करोति तदा सर्वं लक्ष्मीरूपमेव करोति इति बोधितम्. अनेन अवतारेषु भोग्या लक्ष्मीरूपाएव, इति स्वरूपतो आवेशतो वा.''

( सुबो.२।९।१३-१४ ) इति.

तथाच अक्षरात्मक-व्यापिवैकुण्ठवद् भूमावपि अवतारदशायां सर्वासामपि भगवत्प्रियाणां श्रीरूपता तथाच ब्राह्मिकात्मरतिरूपता अक्षुण्णैवेति अनन्तनामरूपकर्मवैविध्यवती सकलापि सृष्टिरियं परब्रह्मण: परमात्मनो भगवतस्य श्रीलीलैव.

सेयं 'राधस्'-'रमा'-'श्री'-लक्ष्मी'-'सीता'-'राधा'-'रुक्मिणी' इत्याद्य-नेकनामवती परब्रह्मण: खलु आत्मरतिरूपा शक्ति: ब्रह्मानन्दरूपा सती भक्ते: पूर्वोत्तरांशयो: माहात्म्यज्ञान-सुदृढसर्वतोधिकस्नेहरूपयो: भगवदनुगृहीत-जीवात्मसु स्वधाममाहात्म्य-सर्वतोधिकस्वरति-रूपधर्मभेदाभ्यां पूर्णभक्तिप्रादुर्भा-वने भृशमेव उपकारिणी भवति. तथाच उक्तं :

''ननु सर्वस्यापि भगवत्त्वात् पुत्रादिषु रति: सिद्धैव, तद् अलं प्रार्थनया इत्यत: आह 'अनन्ते' इति, देशकालवस्त्वपरि-च्छिन्ने. तादृशत्वं न पुत्रादिषु... नच सर्वदैव रति: प्रार्थ्या, रते: मनोधर्मत्वेन सर्वदा स्फुरणे देहादिधर्मनिर्वाहोऽपि न स्यात्; तादृशरतौ प्रमाणसाधनत्वाभावात् च... नवा इच्छाविशेषो रति:, विशेषस्य निर्वक्तुम् अशक्यत्वात्. सुखविषयिणी इच्छा न रति:... अत: स्नेह: पदार्थान्तरम्. स भगवन्निष्ठएव भगवद्विषयको ज्ञानवद् ऐश्वर्यवद् वा भगवत्सम्बन्धाद् अन्यत्र भासते, उष्णस्पर्शवत्. यथा-यथा भगवन्नैकट्यं तथा-तथा स्नेहातिशय:. शारीरेऽपि आत्मनि तेन सह अतिनैकट्यात् परमस्नेहवत्त्वम् एवम् अध्यासेन अन्यत्रापि.''

( सुबो.१।१९।१६ ) इति.

इत्थं प्रतिपादयता श्रीमदाचार्यचरणेन भक्तेः उत्तरांशः स्नेहो भगवन्नैकट्यात्मना निरूपितः. नच सर्वोपादानरूपस्य अंशिनः स्वात्मकैः अंशैः सह नैकट्यं स्वाभाविकमेवेति न तत्र कर्मज्ञानभक्त्यादिसाधनापेक्षा इति वाच्यं, पाञ्चभौतिकस्य देहस्य तदंशत्वेऽपि तत्त्वाज्ञानाद् भेदबुद्धिवद् इहापि अंशिब्रह्माज्ञानाद् भेदबुद्धिप्रयुक्ता ब्रह्मतो दूरता न न शक्येति.

किञ्च अन्यदपि श्रीमदाचार्यचरणैः उक्तं यद् ——

**''भगवद्भजने लक्ष्मीरूपा सम्पत्तिः अपेक्ष्यते सैव, भगवन्निष्ठा, तत्र विनियोगम् अर्हति. अन्यां भगवानपि न गृह्णीयात्. अतो भजनौपयिकां सम्पत्तिम् इच्छन् मायामेव भजेत. तत्र एका माया व्यामोहिका(तामसी) एका जगत्कारणभूता(राजसी), ते उभे न सेव्ये, अन्यत्र अधिकृतत्वात्. देवतारूपा सात्त्विकी, मोक्षदातुः वासुदेवस्य मोक्षदानार्थमेव तादृशं रूपं गृहीतवतः तदुपयोगिसाधनसम्पादनार्थं, लक्ष्मीरेव; 'विष्णोः देहानुरूपां वै करोति एषा आत्मनः तनुम्' इति वाक्यात् तद्भार्यारूपेण मायारूपं गृहीतवती *मया सह आयातव्यम्* इति नियोगकरणाद् 'माया' इति अभिधानम्.''**

( सुबो.२।३।९ ) इति.

तदेतत् सच्चिदानन्दरूपस्य तस्य सृष्टिलीलाकर्तुः आधिभौतिकसृष्टिजनने आत्मरतिररूपायाएव जगत्कारणीभूतसदंशरूपराजसप्रकृतिभावापन्नायाः मायात्वं द्योतयति. तत्र चिदंशभूतजीवात्मनां जन्मादिकर्मापेक्षित-तामसाविद्यकव्यामोहनार्थं व्यामोहकमायारूपधारणं चापि अर्थाद् उक्तमेव.

तस्याएतस्याः व्यामोहिकायाः मायायाः स्वरूपं निबन्धोक्तप्रकाराद् भेदेनापि आचार्यैः सुबोधिन्यां निरूपितम्. तथाहि :

**''अत्र प्रथमम् अविद्यायाः पर्वणां मध्ये [१]तामिस्रं भगवतो**

वैमुख्येन(स्वरूपविस्मृत्या) महाभोगेच्छा परमं बाधकम्. तदनु [२] भोगेच्छा(अन्त:करणाध्यासो अन्धतामिस्ररूप:). ततोऽपि [३] अज्ञानं(तमोरूपं) स्वल्पम्. ततोऽपि [४] पुत्रादिषु विकलेषु सकलेषु अहमेव विकलादि:(मोहरूप:) इति. एतस्यापि वैराग्यजनकत्वाद् अज्ञानात् समीचीनता. ततोऽपि [५] देहाहंकारो(-महातमोरूप:) भगवत्सेवौपयिकत्वाद् उत्कृष्ट:.''

(सुबो.३।२०।१८) इत्यत्र.

सैवेयं ब्रह्मात्मरति: जीवात्मसु भगवल्लीलौपयिकविविधव्यामोहनादिकार्यसिद्ध्यर्थं जीवानां कृते अनात्मभूतेषु खलु देहेन्द्रियविषयादिषु व्यामोहात्मकरतयोऽपि जनयति इति स्फुटीकृतम्. तासाञ्चैतासां शक्तीनां, ऋते आत्मरतिरूपाश्रीं, न स्वार्थे बाह्ये प्राकट्यं किमुत स्वीयांशै: साकं पुष्टिमर्यादाप्रवाहादिविविधक्रीडाकरणार्थमेव.

तदुक्तं :

''एतद् ईशनम् ईशस्य प्रकृतिस्थोऽपि तद्गुणै: न युज्यते सदा आत्मस्थै: यथा अबुद्धि: तदाश्रया : ... ननु आपाततो अग्निस्पर्शे दाहो न जातइति नियतसम्बन्धेऽपि न जायते. तथा भगवत्यपि भविष्यति इति आशंक्य आह 'सदा आत्मस्थै:' इति, सर्वाश्रयत्वाद् भगवत: संयुक्तसमवायेन वा सदा आत्मन्येव ते धर्मा: वर्तन्ते. ते यदि स्वाश्रये स्वकार्यं सम्पादयेयु: भगवदाश्रिता: न भवेयु:; भगवतो वा सर्वाश्रयत्वं धर्मो न भवेत्... अत्र दृष्टान्तम् आह 'यथा अबुद्धि: तदाश्रय:' इति. महाराजसमीपे शस्त्रपाशादिकं न स्वाश्रये किञ्चित् करोति. अन्यार्थत्वेन तस्य संग्रहात् 'श्रिया पुष्ट्या गिरा कान्त्या कीर्त्या तुष्ट्या इलया ऊर्जया विद्यया अविद्यया शक्त्या मायया च निषेवितम्' इति वाक्ये भगवदाश्रयत्वेन

**अमतिः=अविद्या निरूपिता. मतिः=विद्या तत्प्रतिस्पर्धिनी सपत्नीः. यथा अविद्या भगवति स्वकार्यं न करोति तथा एतेऽपि विषयाः इति अर्थः, 'एकस्यैव मम अंशस्य जीवस्यैव... बन्धो अविद्यया अनादिः विद्यया च तथा इतरः' इति वाक्याद् न विषयाणां स्वाश्रयदुष्टतासम्पादकत्वम्. इदानीं रमणस्य ईश्वरबोधकत्वम्''.**

( सुबो.१।१३।३८ ) इति

अतोहि यथा ब्रह्मणो लीलायां नैकरूपता तथा तदात्मरतेरपि तल्लीलार्थं नैकरूपता इति सिद्धान्तः.

एतदुक्तं भवति : सृष्टौ तावद् भगवता खलु अविद्याप्रधानाः विद्याप्रधानाः पुष्टिप्रधानाः इत्येवं त्रिविधाअपि जीवात्मानो लीलौपयिकचिदंशत्वेन प्रादुर्भावयितुं अभिलषिताः स्वीयाविद्यादिविविधशक्तीनां क्षेत्रीभूतविषयत्वेन. ततश्च एषा आत्मरतिरेव तेषु-तेषु जीवात्मसु पुष्टिविद्याविद्यादिशक्तितया अनुप्रविष्टा सती तांस्तान् जीवान् प्रवाहमर्यादापुष्टिसर्गेषु जननजीवनादिक्रियासु नयति स्थापयति प्रत्यानयति च, स्वधर्मिणो लीलानन्दप्रदानायैव. तस्मादेतस्मात् सच्चिदानन्दरूपब्रह्मणो अनुगुणाः क्रियाशक्तिः ज्ञानशक्तिः रतिशक्तिः चेति तत्तच्छक्तिप्रधानाः प्रवाहमर्यादापुष्टिमार्गाअपि प्रादुर्बभूवुः.

इदमिह विशेषतो अवधेयं :

अवियुक्तात्मरतेराधारतोक्ता द्विविधैव सा॥
स्वीयैकविषया चाद्या द्वितीया स्वाभिव्यापिनी॥१॥
सृष्टिलीलोत्तरा चान्या तृतीयापि तथा मता॥
स्वस्यैवोपश्लैषिकी सा मूलकार्यविभेदतः॥२॥
गुणातीता तु या मूलरूपस्यैवावलम्बिनी॥
कार्यरूपावलम्बित्वे मुक्तिसंसृतिदायिका॥३॥

सगुणा सात्मरतेरंशरूपिणी श्रुतिवाक्यतः ।।
''यो वै भूमा सुखं तद्धि नाल्पीये सुखमस्ति वै ।।४।।
एतस्यैवान्यभूतानि मात्राएवोपभुञ्जते'' ।।
ततश्चाल्पतया दुःखसंश्लेषोऽविद्यया मतः ।।५।।
कामक्रोधादिषड्दोषेष्वभिव्यक्तिस्तु प्राकृताः ।।
सुखाभासस्वरूपत्वं दुःखसंश्लिष्टताकृतम् ।।६।।
आत्मनोऽतीन्द्रियत्वेन तत्सुखं प्राकृतं नहि ।।
तथाप्यंशतया तत्र मात्रामात्रोपजीवनम् ।।७।।
''उद्धरेदात्मनात्मानं'' गीतायाः वचनात्तथा ।।
आत्मानन्दाप्ति निष्कामकर्मयोगादिभिर्मता ।।८।।
फलतोऽप्राकृतत्वेऽपि सिद्धिः प्राकृतसाधनैः ।।
आविद्यकाहंममतायाअतीन्द्रिययोजनात् ।।९।।
परमात्मरतिर्यातु ''मन्निष्ठं निर्गुणं स्मृतम्'' ।।
वचनान् निर्गुणैवैषा स्वरतिस्स्वावलम्बिनी ।।१०।।
तस्मादंशद्वयं भक्तेर्भंग्यन्तरनिबोधितम् ।।
या प्रपत्तिरनन्या स्यात् स्यात्तत्तादात्म्यबोधनात् ।।११।।
अथचानन्यरागोऽस्मिन् द्वितीयांशनियामकम् ।।
भक्तेरस्यास्तु सिद्धिर्हि ''नायमात्मे''ति वाक्यतः ।।१२।।
इह पुष्टेर्निमित्तत्वं रतिसंस्कारकं मतम् ।।
संस्कृतात्मरतिः पुष्ट्या भक्तिरूपा भवेदिति ।।१३।।
प्रसादोऽस्या सदा राधाभावरूपो भवेत् तदा ।।
राधाप्रसादः स्तोत्रेऽतो सर्वबाधानिराकृतौ ।।१४।।
स्तूयते प्रभुचरणैस्तु कृष्णभक्त्यै विशेषतः ।।
कृष्णेनानुग्रहीतात्मरतिरत्र प्रशंस्यते ।।१५।।

**( प्रथमकारिकाविवृतिः )**

**कृपयति यदि राधा बाधिताशेषबाधा**
**किमपरमवशिष्टं पुष्टिमर्यादयोर्मे ।।**

यदि वदति च किञ्चत् स्मेरहासोदितश्री-
द्विजवरमणिपंक्त्या मुक्तिशुक्त्या तदा किम् ॥१॥

कृपयति इति. श्रीकृष्णप्रीतिमूर्तिरूपायाः राधायाः कृपातु श्रीकृष्णभजनाय उद्यते जीवात्मनि तस्याः स्वरूपावेशो भावावेशो वेति. ननु अत्र उभयतः पाशारज्जुना बद्धैव पुष्टिभक्तिः प्रतिभाति, श्रीकृष्णानुग्रहोपलब्धौ राधाकृपापात्रता राधाकृपोपलब्ध्या च श्रीकृष्णभजने सर्वबाधानिवृत्तिः तयाच श्रीकृष्णानुग्रहजाता भक्तिसम्पत्तिरपि इति चेद्

न, यस्माद् जीवात्मसु दैवासुरसम्पद्विभागो न तावद् जीवकर्मैकहेतुको अपितु भगवत्कृतएव **''अपरा इयम् इतस्तु अन्यां प्रकृतिं विद्धि मे परां'', ''ममैव अंशो जीवलोके जीवभूतः'', ''दैवी सम्पद् विमोक्षाय निबन्धाय आसुरी मता... द्वौ भूतसर्गौ लोके अस्मिन् दैव आसुरएव च... प्रवृत्तिं च निवृत्तिं जना न विदुः आसुराः'',''मत्तः स्मृतिः ज्ञानम् अपोहनं च''** (भग.गीता.७।५, १५।७, १६।५-७, १५।१५) इत्येवमादिवचनेभ्यः. अतएव श्रीमदाचार्या 'पुष्टिप्रवाहमर्यादा'ग्रन्थे **''पुष्टिप्रवाहमर्यादा विशेषेण पृथक्पृथग् जीवदेहक्रियाभेदैः प्रवाहेण फलेन च... सर्गभेदं प्रवक्ष्यामि स्वरूपांगक्रियायुतम्. इच्छामात्रेण मनसा प्रवाहं सृष्टवान् हरिः वचसा वेदमार्गं हि पुष्टिं कायेन निश्चयः''** (पु.प्र.म.१-९) इति वचनकदम्बैः प्रवाहादिसर्गरूपजीवस्वरूपवरणं तदनु जन्ममरणचक्रान्तःपातिनो देहस्य वरणं तदनु तेन-तेन देहेन अनुष्ठीयमानक्रियारूपस्य साधनस्य वरणं, तदुत्तरं तस्मै दीयमानफलवरणं च द्योतयन्ति. सृष्टिरूपायां खलु भगवल्लीलायां चातो भगवतो यद् अभीष्टं तत् साक्षात्परम्परया वा सम्पाद्यमानं भवति. अतोहि जीवसर्गवरणे यद्यपि भगवानेव हेतुः तथापि तत्तल्लीलार्थं तत्तज्जीवेषु तत्तद्भोग्यभावानुगुण्यबीजभावसंरक्षणे श्रीरूपा राधापि हेतुतया चकास्ति. तस्मिन्नेतस्मिन् बीजभावेतु **''सरस्वती कर्महेतुः... भक्तिहेतुस्तु यमुना... ज्ञानहेतुस्तु गंगा स्याद्'', ''नमोऽस्तु यमुने! सदा... प्रियो भवति सेवनात् तव... न दुर्लभतमा रतिः मुररिपौ''** (सुबो.३।२।२१, यमु.६-७)

इत्यादिनिरूपणोपलम्भेन त्रिविधेषु मार्गेषु व्यामोहनार्थं यथा भगवतो अविद्याशक्तिः उपयुज्यते; तथा सहस्रपरिवत्सरेषु कर्मफलप्रवाहान्तःपातिजन्ममरणावर्त्तन्यां निमज्जतोऽपि जीवस्य बीजभावसंरक्षणे आत्मरतिरूपा आद्या राधाशक्तिरपि उपयुज्यते. अन्तेच यमुनारूपा भगवतो हि पुष्टिभक्तिशक्तिः दुर्लभां मुकुन्दरतिं सुलभां करोति इति प्रक्रियाविदां हार्दम्.

नचातो भगवतः आत्मरतिरूपायाः राधसुशक्तेः "**स्तुतिं तव करोति कः कमलजासपत्नि! प्रिये! हरेः यदनुसेवया भवति सौख्यम् आमोक्षतः. इयं तव कथा अधिका सकलगोपिकासंगमस्मरश्रमजलाणुभिः सकलगात्रजैः संगमः**" (यमु.८) इति यमुनायाः लक्ष्मीतोऽपि आधिक्यनिरूपणोपलम्भेन आत्मरतिरूपायाः तस्याः लक्ष्म्यपरपर्याय'राधस्'नामवत्याः शक्तेः पुष्टिमार्गे अन्यथासिद्धिः आशंकनीया. यस्माद् उक्तमेव पुरस्ताद् "**यदा भगवान् स्वभोगार्थं जगत् करोति तदा सर्वं लक्ष्मीरूपमेव करोति इति बोधितम्. अनेन अवतारेषु भोग्या लक्ष्मीरूपाएव**" (यथापूर्वोक्तम्) श्रीयमुनायाअपि व्रजभूमौ भगवत्प्रियात्वं राधांशतयैव. नच तदा राधिकैव भवतु सर्वकार्यसाधिका किमनया अन्तर्गडुभूतया तुर्यप्रियया यमुनया इति वाच्यं, "**इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते युक्ता हि अस्य हरयः... बहूनि च अनन्तानि च**" (बृह.उप.२।५।१९) "**अनन्तो अनन्तशक्तिधृग्**" (भाग.पुरा.१०।१७।२५) इत्येवमादिश्रुतिपुराणवचनेभ्यो जीवात्मनां सर्गवरणं जन्म-तदन्तराययोरपि वरणं, तत्र पुनः फलदानाय अभीष्टे जन्मनि साधनवरणं फलवरणं चेति तथातथाविध-वरणे तत्तच्छक्तिः भगवता व्यापार्यते. ततश्च सर्गवरणकर्ता यथा साक्षाद् भगवानेव तथा तदनुगुणबीजभावसंरक्षणकर्त्री भगवति जायमानभक्तिभावोपादानभूता श्रीरूपा आत्मरतिरपि. तथा पुनः "**ते (देवाः) होचुः... एषा ते अस्मद्विद्या आत्मविद्या च आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता**", "**आचार्यवान् पुरुषो वेद**" (छान्दो.उप.४।१४।१, ६।१४।२) इति "**आचार्यचैत्यवपुषा स्वगतिं व्यनक्ति**" (भाग.पुरा.११।२९।६) इत्यादिवचनेभ्यो भगवतो विद्याशक्त्युद्बोधकाचार्यानुग्रहोऽपि अपेक्षितएव. पुष्टिजीवेषु भगवन्माहात्म्यज्ञानोपदेशेन भगवतो अविद्याशक्तेः उपरोधेन सैवात्मरतेः

आहंकारिक-मामकारिकविषयेभ्यो वारणेतु सा विद्याशक्तिः पुष्टिशक्तिः वा भक्तिरूपतां व्यञ्जयन्ती पुनः भगवद्विषयिणी भवति. कर्हिचिद् पुष्टिशक्तिरूपा यमुनापि स्वप्रमेयबलाद् पुष्टिजीवान् स्वारसिकतया भगवदभिमुखान् करोति. अतः सापि श्रीमदाचार्यचरणेन श्रीमत्प्रभुचरणेन च आश्रयणीयतया प्रतिपादिता. तथाहि "**भगवान् विरहं दत्त्वा भाववृद्धिं करोति हि तथैव यमुना स्वामिस्मारणात् स्वीयदर्शनात्, अस्मदाचार्यवर्यास्तु ब्रह्मसम्बन्धकारणात् तापक्लेशप्रदानेन निजानां भाववर्धका**" (यमु.विवृ.टिप्प.१) इति श्रीहरिधनचरणैः. अत्र 'भाववृद्धिः' इति पदेन पुष्टिजीवेषु श्रीशक्त्याः सहस्रपरिवत्सरेषु संरक्षितबीजभावस्याः भगवद्भक्तिभावोपादानीभूतायाः पुष्टिशक्त्या विद्याशक्त्या वा सञ्जातो यो मूलरूपेतरासक्तिनिरासो तेन शुद्धायाः मूलरूपभगवदभिमुखीभावः इति अर्थो बोध्यः.

रासपञ्चाध्याय्यां च एतस्याएव आत्मरतिरूपायाः श्रियाः परमानुग्रहभाक्षु जीवात्मसु समाविष्टाः अंशरूपाः सहस्रपरिवत्सरं यावत् सर्वत्र परिभ्रामिकाः शक्तयः सन्ति इति प्रतिपादनम्.

तदुक्तं :

> "**चर्षण्यः सर्वत्र परिभ्रमणशक्तयः. ताः सर्वत्र परिभ्रान्ताअपि न क्वापि परमानन्दसम्बन्धिन्यो जाताः. यदिवा कश्चिन् मुच्येत तथापि ताः न प्रवेशं लभन्ते; ततः पूर्वमेव ताः निवृत्ताः भवन्ति. अतः तासां शोकः तिष्ठत्येव, चर्षणीसहितानां जीवानां वा. तासां शोकः इदानीमेव निवृत्तः, शक्तिसहितानां परमानन्दानुभवस्य वक्तव्यत्वात्. प्रायेण तदानीन्तनाः जीवाः तादृशशक्तियुक्ताः.**"
>
> (सुबो.१०।२६।२).

इति सुबोधिन्याम्. अतः परमानन्दात्मक-भजनानन्दानुभवाधिकारे

आत्मरतिरूपाया: राधाया: प्रसाद: प्रभुचरणेन प्रार्थ्यते. यद्यपि वृन्दावनीयरासलीलायान्तु ब्रह्मविद्यात्मकवेणुनादश्रावणेनैव व्रजांगनासु सर्वात्मभावपूर्विका भगवदेकमुग्धतारूपा निरुद्धता सम्पादितेति तत्र भगवानेव आचार्यरूपो अभूद्.

तथाहि :

**"का स्त्री अंग! ते [1]कल[2]पदा[3]ऽमृत[4]वेणु[5]गीतसम्मोहिता : (इत्यत्र) 'सम्मोह:' पञ्चपर्वाऽविद्यास्थानीयै:. भगवत्सम्बन्धाद् अविद्यातु न बाधते... वस्तुविचारस्तु प्रमेयबलम् आश्रित्य अन्यथा विधिनिषेधविधयो व्यर्था: स्यु:... अतो मार्गान्तरविरोधो( मोहोपमर्दैन तदानन्दो अनुभूतो मर्यादामार्गे भवति इति) मार्गान्तरे न उपयुज्यतइति मर्यादाभंगो न अत्र दूषणम्."**

( सुबो.१०।२६।४० ).

इत्यत्र सुष्ठुतया प्रतिपादिता. अतो **यदि राधा कृपयति तदा अशेषबाधा बाधिता भवति पुष्टिमर्यादयोश्च प्राप्तव्यं अपरं किमपि न अवशिष्टम्** इति अन्वय:.

तथाहि अविद्या तावद् यद्यपि देहेन्द्रियप्राणान्त:करणाध्यासरूपा आहंकारिक-मामकारिकविषयेषु जीवात्मानं बन्धयन्त्यपि राधाप्रसादेतु सुतराम् सा अकिञ्चित्कर्येव सन्तिष्ठते. यतो देहेन्द्रियप्राणान्त:करणाध्यास-मोहापरपर्यायस्वरूपविस्मृतीअपि भगवतो मूलरूपावगाहिनीम् आत्मरतिं बाधितुम् अक्षमे भवन्त्यौ साधकतामेव समावहेते.

तदुक्तं :

**"साधनं भक्ति:, मोक्ष: साध्य:. तथापि साधनदशैव**

उत्तमा तत्र हेतुः : योहि मुच्यते स संघातं परित्यज्य ब्रह्मणि लीयते... तस्य स्वरूपानन्दः स्वरूपेण वा आनन्दानुभवः. स्वतन्त्रभक्तानान्तु गोपिकादितुल्यानां सर्वेन्द्रियैः तथा अन्तःकरणैः स्वरूपेण च आनन्दानुभवः."

( त.दी.नि.प्र.१।५०-५१ )

इति अनुक्तैव सिद्धा अविद्यादोषाणां अबाधकता तथापि दैवसर्गजाता धर्ममोक्षपुरुषार्थरूपा विद्याजनिता बाधापि निवर्तते चेत् पुष्टिभक्तौ बाधसम्भावना तदवस्थैवेति आशंकानिरासाय आहुः **बाधिता अशेषबाधा** इति.

ननु सर्वमिदं विपरीतमिव आभाति भगवतोहि निजभक्तासमाह्वानार्थक-वेणोः ब्रह्मविद्यारूपत्वं तस्याएव विद्यायाः पुनः भजनानन्दानुभवे बाधकत्वमपि इति किं केन सम्बध्यते? इति चेद् न, विद्यावैविध्यात्. तथाहि : ब्रह्मात्म्यैक्यवैविध्यख्यापिका स्वयंप्रकाशरूपेण भगवता लोके स्वप्रमापकतया प्रकटिता एका त्रयीविद्या; अपरातु अविद्योपरमाय भगवतः शक्तिरूपा पञ्चपर्वात्मिका विद्या च. तदुक्तं "**विद्याविद्ये हरेः शक्ती माययैव विनिर्मिते ते जीवस्यैव न अन्यस्य... स्वरूपाज्ञानम् एकं हि पर्वदेहेन्द्रियासवो अन्तःकरणम् एषां हि चतुर्धा अध्यास उच्यते. पञ्चपर्वातु अविद्या इयं यद्बद्धो याति संसृतिं विद्यया अविद्यानाशे जीवो मुक्तो भविष्यति. देहेन्द्रियासवः सर्वे निरध्यस्ताः भवन्ति हि**" ( त.दी.नि.१।३१-३४ ) इति. तस्माद् बन्धकरी अविद्यावद् मोक्षकरी विद्या इत्येवम् उभेअपि ते भगवच्छक्तिरूपे सर्वभवनसामर्थ्यरूपमायया आत्मसृष्टजीवेषु लीलया अनुप्रविष्टे भवतः. अतो अतिरिक्तैव प्रमाण-प्रमेय-साधन-फलात्मना ब्रह्मस्वरूपबोधिका त्रयीविद्या. प्रमाणबलेन भगवदाभिमुख्यसम्पादने त्रयीविद्या तावद् ब्रह्मणो नामस्वरूपात्मिका ब्रह्मैव. एतदानुषंगिकी भूत्वा पञ्चपर्वात्मिकातु भगवतो हि अविद्याशक्तिवद् विद्याशक्तिरपि भवति. जीवात्मनां कृते एका बन्धकरी अपरातु मोक्षकरी परन्तु ब्रह्मस्वरूपावगमेतु उभयोरपि तच्छक्तित्वाविशेषता. ततो विभागे बाधकता तथा लीलौपकरणत्वावगमे तु इतरेतराविभागेनैव

उपकारिता चापि.

अतएव उच्यते :

**"अन्धन्तमः प्रविशन्ति ये अविद्याम् उपासते ततो भूयइव तमो ये उ विद्यायां रताः. अन्यदेव आहुः विद्यया अन्यद् आहुः अविद्यया... विद्यां च अविद्यां च यः तद् वेद उभयं सह अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्यया अमृतम् अश्नुते."**

(ईश.उप.९-११)

इतीयं खलु परा ब्रह्मविद्या. यथाच उच्यते **"नानातु विद्या अविद्या... यदेव विद्यया करोति श्रद्धया उपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवति"** (छान्दो.उप.१।१।१०) इति. अतोहि भगवत्कृतवेणुवादनन्तु ब्रह्मविद्यारूपं यदंगतया पञ्चपर्वा विद्यापि शेषभावं वहति.

नच एवं सति महाप्रभुणा **"ताः मन्मनस्का मत्प्राणाः मदर्थे त्यक्तदैहिकाः ये त्यक्तलोकधर्माः च : (इत्यत्र सुबोधिन्यां) त्यक्तो लोकधर्मो वैदिकश्च यैः चकारात् सर्वे लौकिकधर्माः वेदैश्च परिगृहीताः... अतः तेषां न कोऽपि उपद्रवः"** (सुबो.१०।४३।४) इति नैवं वक्तव्यम् आसीद् इति शंकनीयं, **"मानमेयैः साधनैश्च फलैश्चापि पृथक्पृथग् भगवान् सप्तधा लीलां कुर्वन् उद्धारकः परः... भगवच्चरिते यस्मात् प्रमाणम् इह मृग्यते, अज्ञानम् अन्यथाज्ञानं प्रमाणं भक्तिहेतुकम्"** (त.दी.नि.३।१०।४१-४४) इति प्रतिपादितत्वादेव. अतोहि अनवतारकाले **"न अवेदविद् मनुते तं बृहन्तम्", "वेदैश्च सर्वैः अहमेव वेद्यो"** (शाट्या.उप.४, भग.गीता.१५।१५) इति वैदिकश्रुतिस्मृतिभिरेव ब्रह्मस्वरूपावबोधः औत्सर्गिकः. अवतारकालेतु अपवादतया वेदोक्ताद् अन्यथापि अज्ञानाद् अन्यथाज्ञानाद् वापि बोधः शक्यतएव. सतु भक्तभावानुकारिणो भगवतो वेदातीतस्वरूपगुणधर्मलीलादिभि-रपि सञ्जायते. अतो वेदोक्तस्वरूपैकपरतापि क्वचिद् राधिकारूपात्मरतेः

